हवा वहे लेकिन उसमें जल का अंश अत्यल्प रहे। षष्ठी तिथि को निरभ्र आकाश में विजली छिटकती दिखे तो; कपास का संग्रह करने पर पूर्ण लाभ हो।

सप्तमी तिथि को यदि सोमवार पड़े और आकाश मेघाछन्न दिखे तो अच्छी वृष्टि हो तथा राजोपद्रव हो।

माघ शुक्ल पक्ष की सप्तमी तिथि को यदि सोमवार हो तो; भयानक दुर्भिक्ष हो और सभी राजाओं में परस्पर विग्रह हो।

अष्टमी तिथि में यदि सूर्योदय हो तो आर्द्रा नक्षत्र में वृष्टि नहीं हो।

नवमी तिथि को यदि चन्द्र मण्डल मेघाछन्न हो तो; आषाढ़ मास में पूर्ण वृष्टि हो, सभी प्रकार के धान उपजें और सामान्य महंगाई रहे।

माघ शुक्ल पक्ष के सप्तमी, अष्टमी और नवमी तिथि को यदि मेघ गर्जना करे और वर्षा भी हो तो आषाढ़ में उत्तम वृष्टि हो। माघ शुक्ल सप्तमी को सावधान होकर मौसम सम्बन्धी चिन्तन करें। यदि अहर्निश वायु, जल और मेघ दिखे, इन्द्र धनुष, वाणी और कुवेर का दर्शन दिन या रात्रि में कभी भी हो तो; उस वर्ष महासुभिक्ष हो और प्रजा निरूपद्रव रहे।

माघशुक्ल सप्तमी को यदि आकाश मेघाछन्न हो और वर्षा हो तो; वर्षाकाल अच्छा हो। माघशुक्ल सप्तमी को जिस प्रदेश में आकाश मेघाछन्न हो उस प्रदेश में सुवृष्टि हो तथा सुभिक्ष हो।

पूर्णिमा या अमावास्या के दिन यदि तारक क्षय हो तो; मास के पूर्वार्ध तथा मास मध्य में महंगाई रहे। सप्तमी तिथि को यदि स्वाती का योग हो और हिमपात हो या माघ मास के कृष्णपक्ष में सप्तमी तिथि को स्वाती योग में हिमपात हो और परम वेग से वायु वहे तो प्रजा प्रसन्न रहे, और सभी प्रकार के धान्य उपजे।

माघ फाल्गुन चैत्र वैशाख और विशेषतः आषाढ़ मास में स्वाती योग समझे। आषाढ़ शुक्ल अष्टमी को यदि चन्द्र वादल से ढका रहे तो अच्छी वर्षा हो और सभी प्रकार के अन्न उपजें।

माघकृष्णपक्ष को नवमी तिथि को मूल नक्षत्र पड़े और आकाश में विजली, मेघ, इन्द्र धनुष या मत्स्य दिखे तो भाद्रपद के नवमी तिथि को वृष्टि हो और उसका परिमाण द्रोणसंख्यक हो।

माघ कृष्ण पक्ष की नवमी, दशमी तथा एकादशी तिथि को विजली एवं वायु के साथ अच्छी वर्षा हो वा माघ कृष्ण सप्तमी, त्रयोदशी और चतुर्दशी तिथि को यदि पूर्व दिशा में मेघ दिखे तो; आषाढ़ में सात रातों तक अच्छी वर्षा हो। अमावास्या के दिन यदि स्वाती या कृत्तिका नक्षत्र हो तो निश्चित रूप से घनान्धकार होकर अच्छी वर्षा हो। माघ के कृष्णपक्ष में जब आकाश में वादल घिरे हों और तेज वायु के साथ हिमपात हो तो; भाद्रमास में अहोरात्र वर्षा हो। और यदि पाँचों वर्णों के मेघ दिखें तो भाद्र पूर्णिमा के दिन निश्चित वर्षा हो।

(१३७—१५०)

**फाल्गुनमास फल**

फाल्गुनमास में शुक्रास्त होने पर छः मासों तक दुर्भिक्ष हो। फाल्गुन सौर संक्रान्ति के दिन यदि वृष्टि हो तो; वैशाख तथा ज्येष्ठ मास में विचित्र प्रकार के धान हो।

फाल्गुन शुक्लसप्तमी को कृत्तिका नक्षत्र हो तो श्रावण मास के अष्टमी, नवमी, दशमी, एकादशी तथा अमावास्या को द्रोण मेघ वृष्टि करे। इसी योग में आश्विन मास के चतुर्थी एवं पंचमी तिथि को भी वृष्टि हो। फाल्गुनशुक्लसप्तमी और पूर्णिमा तिथि में निर्वात गगन में मेघ और विद्युत हो तो; निश्चित रूप से सुभिक्ष और कल्याण हो।

पूर्व एवं उत्तर दिशा की वायु वहे तो; श्रावण कृष्ण सप्तमी तथा अमावास्या के दिन उत्तम वृष्टि हो।

फाल्गुन कृष्ण सप्तमी या अष्टमी से लगातार तीन दिनों तक मेघ एवं वायु सहित विजली दिखे तो; आश्विन मास में वृष्टि होती है।

फाल्गुन मास के अष्टमी तिथि को यदि वृष्टि हो तो; सुभिक्ष हो तथा अन्न उत्तम उपजे।

फाल्गुन कृष्ण तृतीया तिथि को वायु सहित मेघ का दर्शन होने पर; आश्विनशुक्ल द्वितीया एवं तृतीया आदि तिथियों में वर्षा होती है।

फाल्गुन कृष्ण नवमी तिथि में मूल नक्षत्र पड़े; आकाश में बादल छाये हों एवं आठों दिशाओं से हवा वह रही हों तो आश्विन कृष्ण सप्तमी तिथि के दिन निःसन्देह वृष्टि हो। उपर्युक्त योग दिन में होने पर रात में वृष्टि और रात में होने पर दिन में वृष्टि हो।

(१५१—१७२)

**चैत्रमासफल**

चैत्र में शनि के संक्रमण के दिन यदि वृष्टि हो तो; वैशाख तथा ज्येष्ठ में विचित्र प्रकार के धान्य उपजे।

चैत्र, वैशाख एवं श्रावण मास में यदि वृष्टि हो तो; दुर्भिक्ष हो तथा राजाओं को विघ्न हो।

चैत्र शुक्ल पक्ष चतुर्दशी और पञ्चमी तिथि को यदि वृष्टि हो तो; पूर्व में कुछ शुभ हो लेकिन पश्चात् क्रमशः अशुभ होता जाय।

चैत्र शुक्ल पञ्चमी तिथि को यदि रोहिणी का दर्शन हो तो; आकाश वादलों से घिरा रहे और वृष्टि गर्भ की परिपूर्णता हो।

चैत्र शुक्ल पक्ष की पञ्चमी तिथि को यदि आकाश वादल से घिरे हों तो गेहूँ के संचय से श्रावण मास में द्विगुणित लाभ हो, सभी दिशाएँ निर्मल वायु से प्रफुल्लित रहें तथा गेहूँ महंगे रहें।

चैत्र द्वितीया को यदि मेघ दिखे और वायु वहे तो; भाद्रपद में वृष्टि होती है।

तृतीया तिथि में यदि उत्तर की ओर का वायु वहे तो निश्चित रूप से बादल हो और कार्तिक में वर्षा हो।

चतुर्थी तिथि में यदि वृष्टि हो तो; अनावृष्टि हो और घोर दुर्भिक्ष हो। यदि दो दिनों तक दक्षिण और पश्चिम का वायु वहे तो; धान नहीं उपजे और दुर्भिक्ष हो।

तृतीया तथा पञ्चमी तिथि में यदि पूर्व और उत्तर की वायु वहे तो सभी प्रकार के धान उपजें और प्रजा कृतयुग के समान रहे।

चैत्रमास शुक्लपक्ष की पञ्चमी, सप्तमी और त्रयोदशी तिथि में वर्षा हो, तारा गिरते हुए दिखें और विजली सहित गर्जन हो तो; वर्षा काल में सदा ही छिद्र समझे।

चैत्र शुक्ल प्रतिपदा से दशमी तिथि पर्यन्त तथा आर्द्रा नक्षत्र से स्वाती पर्यन्त वृष्टि की दृष्टि से अवलोकन करे, निश्चय ही इस समय जल, वायु, इत्यादि का प्रकोप हो।

चैत्र कृष्ण पक्ष में मूल नक्षत्र में वृष्टि गर्भश्राव हो तो, यदि वादल हो तो निश्चित वृष्टि नहीं हो यदि वादल नहीं हो तो अच्छी वर्षा हो।

चैत्र शुक्ल पक्ष की पञ्चमी, सप्तमी, नवमी और पूर्णिमा तिथि को निश्चित रूप से जलयोग हो।

पञ्चमी तिथि के साथ रोहिणी नक्षत्र, सप्तमी तिथि के साथ आर्द्रा नक्षत्र, नवमी तिथि के साथ पुष्य नक्षत्र और पूर्णिमा के साथ स्वाती नक्षत्र में जलयोग हो। इन नक्षत्रों के गलित होने पर गर्भश्राव समझें।

चैत्र शुक्ल पक्ष की त्रयोदशी तिथि में यदि धूमकेतु दिखे तो वृष्टि नहीं हो।

(१७३—१८७)

**वैशाखमासफल**

वैशाख मास में मेघ के गर्जन से अच्छो वर्षा हो। ज्येष्ठ शुक्ल अष्टमो को अग्नि कोण से उष्ण वायु वहने पर वैशाख शुक्ल पञ्चमी को यदि आकाश मेघाछन्न हो और पूर्व दिशा से वायु वहे तो; अच्छी वर्षा हो। इस समय सभी प्रकार के अन्नों का संग्रह करना चाहिये क्योंकि भाद्रपद मास में सभो अन्न महंगे रहेंगे।

वैशाख प्रतिपदा, सप्तमी, अष्टमी और नवमी तिथि को यदि

आकाश में मेघ दिखे तो मध्यम वृष्टि हो। मेष संक्रान्ति के समय से नौ दिनों तक जहाँ-जहाँ मेघ, वात, विद्युत, वापी आदि दिखे वहाँ-वहाँ वर्षा होती है अथवा नौ मासों तक वायु, मेघ आदि शुभ हो। जिस दिशा में उपर्युक्त सभी चिह्न दिखें उसे छोड़कर सर्वत्र वृष्टि हो।

मेषराशि और अश्विनी नक्षत्र में सूर्य के रहने पर; यदि वर्षा हो तो; मूलगर्भ का विनाश हो।

भरणी नक्षत्र से आश्लेषा नक्षत्र तक क्रमशः यदि वृष्टि हो तो; पूर्वाषाढ़ से रेवती पर्यन्त के वृष्टि गर्भ नष्ट हों। श्लो० सं० १८३ (?)

आर्द्रा, पुनर्वसु, पुष्य, आश्लेषा और मघा इन पाँचों नक्षत्रों में गलित होने पर; कहीं-कहीं अल्प वृष्टि होती है।

यदि आर्द्रा नक्षत्र में गर्जना के साथ वृष्टि हो तो; वहीं सभी गर्भ प्रदूषित हो जायँ।

वैशाख शुक्ल पञ्चमी तिथि को जब पूर्व की हवा वहे और आकाश में बादल छाए रहें तो; सभी प्रकार के धान्य का संग्रह करना चाहिए। इस प्रकार के संग्रह को आने वाले भाद्रपदमास में विक्रय कर देने से प्रचुर लाभ होता है।

(१८८—२२०)

**ज्येष्ठ मास का फल**

ज्येष्ठ मास के प्रथम पक्ष के पहले दिन में प्रयत्नपूर्वक परीक्षण करना चाहिए। यदि प्रथम दिन सोमवार गुरुवार या शुक्रवार हो तो पृथ्वी जल से परिपूर्ण हो तथा धन धान्य से युक्त रहे। यदि प्रथम दिन रविवार हो तो अग्निभय हो, प्रथम दिन मङ्गल हो तो रोगादि से प्रजा पीड़ित हों और अनावृष्टि हो। प्रथम दिन यदि बुधवार हो तो; दुर्भिक्ष हो। दैवयोग वश यदि प्रथम दिन शनिवार हो तो; अनावृष्टि, प्रजा का नाश और नेतृत्वपरिवर्त्तन आदि फल हो।

ज्येष्ठशुक्ल में आर्द्रा से चित्रा तक सावधान होकर परीक्षण करे। जिस नक्षत्र में बादल दिखे आगे उस नक्षत्र में वर्षा नहीं हो और जिस नक्षत्र में बादल नहीं दिखे उसमें पूर्ण वृष्टि हो। ज्येष्ठ शुक्ल के

आर्द्रा आदि दस नक्षत्रों में यदि वृष्टि हो तो आगे उस नक्षत्र में वृष्टि नहीं हो यदि वृष्टि नहीं हो तो आगे वह नक्षत्र पूर्ण वृष्टि करे ।

ज्येष्ठ शुक्ल पक्ष की प्रतिपदा तिथि को सूर्यास्त होने पर द्वितोया तिथि में चन्द्र का दर्शन करे। चन्द्र यदि वृश्चिक राशि, सिंह राशि या धनु राशि का हो तो; निश्चित रूप से सुन्दर वस्तुओं का लाभ हो। कन्या या तुला राशि का दक्षिणोन्नत हो। मेष, वृष, कुम्भ या मीन का सम स्थिति में रहे। मिथुन या मकर का उत्तरोन्नत हो एवं कर्क राशि का हो तो अशुभ नहीं हो।

समश्रृङ्ग वाले चन्द्र में विप्लव हो, उत्तरोन्नत चन्द्र में सुभिक्ष हो और दक्षिणोन्नत चन्द्र में शूलरोग, भय और दुर्भिक्ष हो।

ज्येष्ठ शुक्ल पञ्चमी को यदि गर्जन सुनाई दे, दक्षिण दिशा से वायु वहे और आकाश में बादल छाए हों तो; धान्य का संग्रह करे, इससे आश्विन मास में त्रिगुणित लाभ हो। ज्येष्ठ शुक्ल अष्टमी तिथि को चारों दिशाओं के वायु का परीक्षण करना चाहिये। अष्टमी से एकादशी तिथि तक शुभ्र मण्डल करके पुष्प, धूप, दीप और नैवेद्य आदि से सुशोभित कर महादण्ड और ध्वज की स्थापना करे और वायु का शोधन करे। सिर्फ उत्तर दिशा की हवा उक्त चार दिनों तक वहे तो चातुर्मास्य में निःसन्देह वर्षा हो। यदि इसके विपरीत हवा वहे तो तदनुसार विपरीत फल समझे। यदि पश्चिम दिशा की हवा उक्त चार दिनों तक वहे तो; अनावृष्टि हो और घोर अकाल हो। उत्तर, दक्षिण आदि चारों दिशाओं से यदि हवा चले तो सूर्य भी अपना मार्ग वदल देता है। उस समय शीत के समय में वर्षा हो और वर्षा ऋतु में वृष्टि न हो।

यदि स मान्यतया वायु सञ्चार मात्र हो तो साधारण वर्षा हो। यदि वायव्य, पश्चिम और नैर्ऋत्य कोण की हवा बहे तो; आषाढ़ और श्रावण मास में अल्पवृष्टि हो और भाद्र तथा आश्विन में पूर्ण वृष्टि हो। यदि पूर्व, ईशान या ईशान या अग्नि कोण की हवा वहे तो; भाद्रपद और आश्विन में अल्प वृष्टि हो एवं आषाढ़ तथा श्रावण में पूर्ण वृष्टि हो।

वैशाख में रोहिणी योग हो तो; ज्येष्ठ और आषाढ़ में अच्छी वृष्टि हो, सुभिक्ष हो और ईतिका भय नहीं हो। ("ईति" मूल टिप्पणी में द्रष्टव्य)

यदि बादल नहीं हों तो मध्यम वृष्टि हो, वादल रहने पर उत्तम वृष्टि हो। चन्द्र रोहिणी योग में सर्वोत्तम वृष्टि हो। प्रथम अंश में सुभिक्ष हो। द्वितीय में सर्प और कीट का भय हो। तृतीय अंश में वृष्टि मध्यम हो।

चौथे अंश में मन्दवृष्टि हो और पाँचवें अंश में सभी प्रकार के धान्य उपजे। छठे अंश में उड़द और मूँग उपजे तथा सातवें अंश में भूसा वाला अन्न उपजे। आठवें अंश में कदाचित थोड़ी वर्षा हो सके।

यदि माघ में शैत्य न हो, ज्येष्ठा और मूल नक्षत्र में वर्षा का योग न वने और आर्द्रा नक्षत्र में वर्षा नहीं हो तो; निश्चय ही वह वर्ष दुष्ट काल हो। ज्येष्ठ की पूर्णिमा को यदि मूल वर्षे तो साठ दिनों तक वर्षा नहीं होती है। उसके पश्चात् अच्छी वर्षा होती है। ज्येष्ठ शुक्ल पक्ष में श्रवणा और घनिष्ठा नक्षत्र में यदि मेघ गर्जे, विद्युत छिटके और वृष्टि हो तो वह वर्ष शुभ हो; ऐसा गर्ग का मत है। ज्येष्ठ मास के दूसरे पक्ष में श्रवणा और घनिष्ठा नक्षत्र यदि वृष्टि नहीं करे तो अनावृष्टि हो और यदि वृष्टि करे तो उत्तम वृष्टि हो।

ज़्येष्ठकृष्ण अमावास्या के दिन अस्तकालिक सूर्य के सामने दृष्टि चिह्न करे यदि चन्द्र उसके उत्तर में उदित हों तो शुभ नहीं हो। ज्येष्ठ मास के अमावास्या या पूर्णिमा की रात में यदि आकाश में मेघ दिखे तो निश्चय ही उस वर्ष अनावृष्टि हो।

(२२१—२६२)

**आषाढ़मासफल**

आषाढ़ मास में उत्तम रोहिणी योग में यदि बादल हो, विद्युत छिटके और वृष्टि हो तो वह वर्ष अच्छा माना जाता है।

रोहिणी योग के नष्ट हो जाने पर, पूर्व और उत्तर की वायु बहे तो थोड़ी वर्षा गाँवों में और कुछ जङ्गलों में होती है।

माघ, फाल्गुन, चैत्र, वैशाख ज्येष्ठ और आषाढ़ में स्वाती योग

जानें। आषाढ़मास में स्वाती नक्षत्र में यदि स्पष्ट जल योग हो, मेघ, वायु और विद्युत दिखे तो सभी प्रकार के धान्य उपजें।

आषाढ़ मास के प्रथम पक्ष में निरभ्र आकाश में यदि विद्युत नहीं दिखे, और मेघ नहीं गर्जे, तो दो मासों तक वर्षा नहीं हो।

आषाढ़शुक्ल पञ्चमी के दिन यदि पश्चिम की हवा वहे और इन्द्र धनुष दिखे तो मेघ गर्जन के साथ वरसता है।

यदि चारों दिशाओं में इन्द्र धनुष दिखे तो; सभी प्रकार के धान्यों का चार मासों तक संग्रह करे। कार्तिक मास में विक्री करने पर द्विगुणित लाभ हो।

आषाढ़ शुक्ल नवमी तिथि को सूर्योदय और मध्याह्न के समय सूर्य वादल से ढका हो और दिन आकाश स्वच्छ हो तो चार मासों तक वृष्टि हो।

इस तरह का योग होने पर, आषाढ़ शुक्ल प्रतिपदा तिथि को पुनर्वसु नक्षत्र का जो भुक्त काल हो; अमावास्या तिथि को उतनी देर तक वर्षा हो। आषाढ़ मास की संक्रान्ति के दिन में यदि वृष्टि हो तो; घोरव्याधि उत्पन्न हो और श्रावण में अच्छी स्थिति हो जाय।

आषाढ़ मास में प्रतिपद, द्वादशी, पूर्णिमा और अमावास्या तिथि को यदि आँधी आवे तो; नियमित रूप से प्रतिदिन वर्षा हो अर्थात् श्रावण में अच्छी वर्षा हो।

वर्षा काल में तीन मासों तक स्पष्टततः नक्षत्र की तथा तिथि की बृद्धि हो और काल का क्षय हो।

प्रातः काल पश्चिम दिशा में यदि इन्द्र धनुष दिखे तो शतभिषा नक्षत्र में वर्षा हो आषाढ़ के साठ घटी के आधार पर बारह मासों का निर्णय हो ६०÷१२=५, एक मास=पाँच घटो।

जिस रात मेघ दिखे और पूर्व तथा उत्तर से वायु बहे उस दिन वर्षा नहीं हो।

साठ घटी को बारह भागों में बाँटने पर जिस मास का समय निर्मल

दिखे अर्थात् न बादल हो और न ही पूर्व या उत्तर से हवा वहे तो दुष्टकाल हो।

मास विभाग के क्रम से जहाँ आकाश निर्मल दिखे उस मास में वृष्टि की हानी समझे।

मास विभाग क्रम में जहाँ पाँच घटी बादल रहे और पूर्व तथा उत्तर से वायु वहे तो उस समय में अच्छी वर्षा हो।

आषाढ़ी पूर्णिमा के दिन और रात में मेघ और वायु का सञ्चार हो तो वृष्टि गर्भ शुभावह समझे। इस परिस्थिति में शीतकाल में भी वृष्टि गर्भ शुभ हो। काल निष्पत्ति की दृष्टि से सिर्फ एक दिन का भी परीक्षण करना चाहिए।

आषाढ़ी पूर्णिमा को रात को बादल से ढके रहने के कारण, यदि चन्द्र न भी दिख यी दे तो चार मासों तक वर्षा हो।

आपाढ़ी चतुर्दशी में यदि हीनवर्षा हो तो सामान्य महंगाई रहे।

**विशेष गर्भ**

आषाढ़ शुक्ल पक्ष की प्रतिपदा चतुर्थी, पञ्चमी, पष्ठी और सप्तमी को अपने आप ही वृष्टि गर्भ होता है और वर्षा होती है।

आषाढ़ कृष्ण चतुर्थी को सूर्योदय यदि पुच्छ की ओर से हो तो स ढे तीन मासों तक वर्षा हो। आषाढ़ कृष्ण चतुर्थी को यदि ओले गिरें तो भी जल की दृष्टि से प्रजा सुखी रहे।। आषाढ़ कृष्ण चतुर्थी को यदि सूर्य मण्डल भग्न दिखे तो; वर्षा नहीं हो और जल का कष्ट रहे।

आषाढ़ कृष्ण चतुर्थी को यदि पूर्वभाद्रपदा नक्षत्र हो तो; वर्षा ऋतु में पूर्ण वृष्टि हो।

आषाढ़ कृष्ण दशमी सायं काल यदि पीतवर्ण या कृष्णवर्ण का मेघ पश्चिम में दिखे और उस दिन रोहिणी नक्षत्र हो तो सुभिक्ष हो। एकादशी के दिन मध्यम वृष्टि और द्वादशी कालभञ्जिनी हो। आषाढ़ कृष्ण की नवमी तिथि का क्षय हो तो अतिवृष्टि हो। इसलिये नदी के किनारे से

घर हँटा लें। ऐसा योग होने पर लगातार चारों मासों में वर्षा होती है। यदि उस दिन आकाश बिलकुल साफ हो तो बड़ी नदियों को छोड़कर कहीं पानी का दर्शन न हो।

आषाढ़ी पूर्णिमा के दिन पूर्व दिशा की हवा बहे तो; सभी प्रकार के धान्य उपजे और आरोग्य हो। अग्निकोण की हवा वहे तो; पृथ्वी पर दुर्भिक्ष हो और मात्र अस्थि शेष बचे।

दक्षिण दिशा की हवा वहे तो; ऐसी अनावृष्टि हो कि, कूप, तालाव और झरना आदि में भी पानो उपलब्ध नहीं हो सके। नैर्ऋत्य कोण की हवा बहे तो; सर्वस्व बेचकर भी धान्य का संग्रह करे। इससे पाँचवें मास में द्विगुणित लाभ हो।

पश्चिम दिशा की हवा वहे तो; अच्छी वर्षा हो और सभी प्रकार के धान्य उपजें।

वायव्य कोण की हवा वहे तो; प्रजा धर्मात्मा तथा शील सम्पन्न हो और घर-घर में धन-धान्य की पूर्णता हो।

ईशान कोण की हवा वहे तो; प्रजा गीत वाद्य आदि में विरत रहे और उत्कृष्ट कोटि का सुभिक्ष हो।

यदि चारों दिशाओं से हवा वहे तो; अग्निदाह हो तथा अन्न महंगे हों।

आषाढ़ी पूर्णिमा के दिन यदि गगन निर्वात हो अर्थात् किसी भी दिशा की हवा न बहे तो; पृथ्वी पर जल है ही नहीं, ऐसा कहे।

आषाढ़ी पूर्णिमा में यदि सूर्यास्त हो तो; धान्य आदि की उत्तम उपज हो।

आषाढ़ी पूर्णिमा यदि मूल या उत्तराषाढ़ नक्षत्र में हो तो; मध्यम वृष्टि हो मध्यम धान्य हो, और मध्यम महंगाई रहे।

आषाढ़ी पूर्णिमा के दिन यदि चन्द्रग्रहण हो तो विज्ञजन सभी प्रकार के धान्य का संग्रह करे। इससे १५ दिनों के भीतर द्विगुणित लाभ हो।

**जलयोग**

वर्षा ऋतु में मृगशिरा नक्षत्र में सूर्य के रहने पर जलयोग समझे ।

चन्द्रमा और मङ्गल के साथ गुरू यदि एक नाड़ी में हो तो; पृथ्वी को जलमग्न करे । इसके साथ यदि सूर्य भी हो तो समुद्र भी सूख जाय अर्थात् अनावृष्टि हो । भरणी हस्त, चित्रा, स्वाती, मूल, पूर्वाषाढ़, पूर्वाफाल्गुनी, पूर्वभाद्र, रेवती, उत्तराफाल्गुनी, उत्तराषाढ़, उत्तरभाद्र और रोहिणी ये सभी जलयोग कारक नक्षत्र हैं ।

वर्षा ऋतु में मकर में मङ्गल, वृष में सूर्य और ज्येष्ठा या मूल में शुक्र हो तो अनावृष्टि हो । आश्लेषा में सूर्य के रहने पर जलप्लव हो । यदि चित्रा नक्षत्र में सूर्य हो तो समुद्र भी सूख जाय ।

जव चन्द्र, मङ्गल और गुरू एकराशिस्थ हो तो जलयोग हो । मङ्गल के योग से दिन या रात के मध्य में वृष्टि हो बृहस्पति के योग से उदयकाल में वृष्टि हो शनैश्चर के योग से तीनों ही समयों में वृष्टि हो ।

मङ्गल की राशि पर यदि सूर्य हो तो पूर्ण वृष्टि और सूर्य की राशि पर यदि मङ्गल हो तो अनावृष्टि हो । उदयास्त, वक्र और संक्रमण के समय जलराशिगत ग्रह जलयोग कारक हो ।

विशाखा अनुराधा एवं ज्येष्ठा नक्षत्र नपुंसक संज्ञक हैं, मूल से मृगशिरा तक चौदह नक्षत्र पुरुषसंज्ञक हैं । आर्द्रा से स्वाती तक दस नक्षत्र स्त्री संज्ञक हैं । स्त्री पुरुष योग में महावृष्टि हो । स्त्री नपुंसक योग में कदाचित् वृष्टि या खण्ड वृष्टि हो । स्त्री-स्त्री तथा पुरुष-पुरुष योग में आकाश में बादल छाये रहे और शीतलता मिले किन्तु वृष्टि न हो । यदि आषाढ़ में वृष्टि न हो तो विद्वद्गण इसका उपाय करे ऐसा करने पर श्रावण मास सप्तमी तिथि को वृष्टि हो ।

(२९३—३०९)

**श्रावण मास फल**

महादेव ने कहा

श्रावण की सप्तमी में यदि सूर्यास्त हो और उस समय मेघ हो तो वृष्टि न हो। चित्रा, स्वाती और विशाखा में से जिसमें वृष्टि नहीं हो उस सौर नक्षत्र में वृष्टि हो और जिसमें वृष्टि हो उस सौर नक्षत्र में वृष्टि नहीं हो।

श्रावण कृष्ण पक्ष में भाद्रपदा नक्षत्र में वायु वहे और चतुर्थी तिथि में वृष्टि हो तो उस वर्ष अच्छी वृष्टि हो।

श्रावण शुक्ल सप्तमी को स्वाती के योग से वृष्टि हो, सभी प्रकार के अन्न उपजें तथा प्रजा उपद्रव रहित हों।

श्रावण शुक्ल सप्तमी को यदि सूर्यास्त हो और उस समय बादल हो तो वृष्टि न हो।

श्रावण की अमावास्या में यदि वृष्टि गर्भ हो; तो उत्तर दिशा में कृष्ण वर्ण का मेघ हो, पूर्व में भी ऐसा ही जाने।

श्रावणी पूर्णिमा के दिन श्रवणा नक्षत्र में यदि वृष्टि हो तो; उस वर्ष सुभिक्ष हो।

श्रावण मास की संक्रान्ति के दिन यदि वृष्टि हो तो; पृथ्वी पर प्रचुर धान्य उपजे, प्रजा सुखी रहे और राजाओं में परस्पर प्रीति हो।

श्रावण मास की पूर्णिमा के दिन यदि चन्द्र ग्रहण हो तो; घृत, तैल और धान्य का संग्रह करे। क्योंकि आने वाले समय में दुर्भिक्ष हो तथा उपरिलिखित वस्तुओं के विक्रय से द्विगुणित लाभ हो।

श्रावण शुक्ल द्वितीया, पञ्चमी, सप्तमी, दशमी, एकादशी और पूर्णमासी के दिन मध्याह्न में बादल दिखे तो सायंकाल वृष्टि हो और तीन रात तक वर्षा होती रहे।

श्रावण अमावास्या के दिन वृष्टि गर्भ हो और उससे उत्तर दिशा में कृष्णमालिका हो जिसका आकार पर्वत जैसा और वर्ण धूम्र जैसा हो। सन्ध्याकाल में जब पीतवर्ण का मेघ हो तो; बिजली सहित वृष्टि हो।

(३१०—३१८)

**भाद्रमास फल**

महादेव ने कहा

भाद्र शुक्ल चतुर्थी, पञ्चमी, सप्तमी, अष्टमी और पूर्णिमा इन तिथियों में वृष्टि गर्भ होने पर सात दिनों तक वर्षा हो।

भाद्रमास की संक्रान्ति के दिन यदि वृष्टि हो तो; विभिन्न प्रकार के रोग हों तथा आश्विन में वृष्टि नहीं हो। एकमास में पाँच क्रूरवार शुभ फलदायक नहीं है।

अमावास्या तिथि और रविवार के संयोग से महंगाई बढ़े।

भाद्रपद मास की प्रतिपदा, सप्तमी, नवमी और दशमी तिथि को पश्चिम दिशा में यदि मिश्रित मेघ दिखे तो; प्रचुर वृष्टिहो। मास से सम्वद्ध नक्षत्र का घटी-पल से यदि पूर्णिमा तिथि का घटी-पल कम हो तो महंगाई नहीं हो, यदि समान हो तो थोड़ी महंगाई हो, और अधिक हो तो अत्यधिक महंगाई हो।

(३१९—३२२)

**आश्विन मास फल**

आश्विन शुक्ल सप्तमी एवं अष्टमी तिथि को यदि वृष्टि हो तो; सुभिक्ष हो तथा राजाओं के विग्रह शान्त हो। आश्विन मास की प्रतिपदा अष्टमी और दशमी तिथि में आकाश में मेघ दिखे तो शीघ्र ही वृष्टि समझे। सूर्यास्त के समय यदि पर्वताकार मेघ दिखे तो अहोरात्र वृष्टि हो।

## प्रक्षिप्त पाठ का फल

(१—३४)

अब वृष्टि ज्ञानार्थ सर्पाकार सप्तनाड़ी चक्र कहता हूँ। अभिजित नक्षत्र सहित अठाइसों नक्षत्रो को कृत्तिकादि के क्रम से सात-सात नक्षत्रों को सर्पाकार लिखें।

| कृ | रो | मृ | आ | पुन | पु | आश्ले |
|---|---|---|---|---|---|---|
| वि | स्वा | चि | ह | उफा | पूफा | म |
| अनु | ज्ये | मू | पू | उ | अ | श्र |
| भ | अ | रे | उभा | पूभा | श | ध |
| श | र | भौ | गु | शु | बु | च |
| चण्डा | वाता | दहना | सौम्या | नीरा | जला | अमृता |

मध्य में सौम्या नाड़ी है तथा उसके उत्तर एवं दक्षिण भाग में तीन-तीन नाड़ियाँ हैं। सौम्या नाड़ी से दक्षिण नीरा, जला और अमृता

ये तीन ग्रहानुसार सौम्य हैं । उत्तर की तीन दहना, वाता और चण्डा ये तीनों क्रूर हैं तथा मध्या नाड़ी मध्य में है । वाता नाड़ी से सम्वद्ध नक्षत्र तथा—कृ, स्वा, ज्ये और अश्विनी में ग्रह के रहने पर महावात फल हो और दहना नाड़ीगत नक्षत्रों में अग्निभय और ताप आदि फल हो ।

[सभी नाड़ियों के फल से सम्वद्ध-श्लोक लगभग त्रुटिपूर्ण हैं । श्लोकों को देखने से पता चलता है कि मकरन्द प्रकाश में वर्णित नाड़ी फलों से सम्वद्ध श्लोकों को कुछ अन्तरित कर यहाँ रखे गये हैं अथवा वे ही श्लोक यहाँ हैं परन्तु काल क्रम में अशुद्ध रूप में आ गये हैं ।]

ॐ ह्लौ क्रौं स्रौं वारुणाय स्रौं क्रौं ह्लौं पर्जन्याकर्षय महावृष्टिं कुरु कुरु ह्लौं फट् स्वाहा । इस मन्त्र के दस हजार जप और एक हजार आहुति देने के पश्चात् पुरुष सूक्त से १०८ आहुति देकर रुद्राभिषेक करने पर निश्चित रूप से वृष्टि हो ।

## ॥ नवम अध्याय ॥

(१—१६)

सायंकाल पूर्व दिशा में जब आकाश में बादल घिरे रहें तो अवलोकन से लगता है कि किसी मेघ की, ऊँट की आकृति है, किसी मेघ की हाथी की आकृति है, किसी को सिंह की आकृति है, किसी की पर्वत की तरह आकृति है, किसी की मगर की आकृति है तो; किसी की हिरण की आकृति है। इस प्रकार की आकृतियों वाला मेघ पाँच या सात दिनों तक वर्षा करता है।

सन्ध्या से अतिरिक्त समय में उत्तर दिशा में मेघों की पर्वतमालिका दिखे तो; सात दिनों तक वृष्टि हो। मगर की आकृति वाला मेघ तीन दिनों तक या सात दिनों तक वृष्टि करे। यह मेघ यदि अग्निकोण में दिखे तो, रात में वृष्टि हो। ईशान कोण में कृष्णपर्वतमालिका सदृश मेघ का दर्शन होने पर सन्ध्या काल में अथवा अर्द्धरात्रि में वर्षा हो। वायव्य कोण में मेघ दिखे तो वायु और वृष्टि हो, मेघ सहित पूर्व की ओर से वायु वहे तो सुभिक्ष हो, दक्षिण की ओर से वायु वहे तो; कल्याण हो, नैर्ऋत्य कोण से वहे तो; दुःखद हो। पश्चिम से वायु वहे तो सुन्दर अन्न उपजे। वायव्य कोण से पुरुषों के लिए भय हो। उत्तर से शुभ और ईशान कोण से वायु वहे तो सभी प्रकार की सम्पत्ति मिले।

**विद्युतफल**

यदि पूर्व दिशा में विद्युत दिखे तो, वृष्टि हो। अग्नि कोण में जल का शोषण हो, दक्षिण में घोर अकाल हो, नैर्ऋत्य में भय हो, पश्चिम में सुभिक्ष हो, वायव्य कोण में सुख और सम्पत्ति को प्राप्ति हो, उत्तर में वृष्टि हो और ईशान कोण में विजय हो।

●

## ।। दशम अध्याय ।।

(९—३१)

**मेघों के आवाहन की विधि**

यदि सामान्य रूप से वृष्टि नहीं हो तो; मन्त्र और यन्त्र आदि से पूजन करके मेघों का आवाहन करना चाहिए। विभिन्न दिशाओ में रहने वाले मेघों के नाम तथा दिशा इस प्रकार हैं।

अमदा, प्रमदा, शुभद, महिष, चण्डिका, सिंहनाद और वराह ये सभी पूर्व दिशा में रहते हैं।

आनन्द, कालदण्ड, शूकर, वृषभ, धूम्र, मुशल और नीलजोमूत्त ये सभी दक्षिण दिशा में रहते हैं।

कुञ्जर, कालमेघ, यमन, कालशान्तिक, दुन्दुभि, लेखक, शम्भु, मकरछत्र, मृगनाभि और त्रिनेत्र ये दश मेघ पश्चिम दिशा में रहते हैं।

चण्डीश, भैरव, स्वस्तिक, कोमलक, राजनन्द, वृष, गृध्र और रोम ये सभी उत्तर दिशा में रहते हैं।

ऊँकार, नन्दमृत्यु, मधुर, श्रियक, चण्डिकान्त, किरात, किरण, सम्भव, हेमाभा, पर्वताभा, वह्निभय और नृप ये सभी वारह मेघ चारों दिशाओं में रहते हैं।

इसके अतिरिक्त विभिन्न स्थानों के लिए विभिन्न प्रकार के मेघ कहे गये हैं। जिस स्थान विशेष के लिए जो मेघ कहे गये हैं, उस स्थान विशेष के निवासियों को उसी मेघ का आवाहन करना चाहिए।

कान्तीपुरी में सुबुध नामक मेघ रहता है। द्वारावती में कन्यद, माया नगरी में अम्बुद और पृथुश्रवा, वाराणसी नगरी में वासुकी मेघ, मथुरा में तक्षक, अवन्ती नगर में विकर्त्तन नामक मेघ, वैश्यनगर में सारम्बुद, शोणित नामक नगरी में हेममाली नामक मेघ, कुरुक्षेत्र में जलेन्द्र नामक मेघ, हस्तिनापुर में वज्रदंष्ट्र, वृषभ और धन नामक मेघ रहते हैं।

आवाहन करने के लिए पृ० १२५–१२७ में लिखित सातों मन्त्रों का १०८–१०८ बार जप करना चाहिए। इससे पूर्व पृ० १२५ पर लिखित **दधि उदधि** मन्त्र से मेघों का स्मरण करें। पृ० १२७ पर लिखित मन्त्र का दश हजार या एक लाख जप करें। एक हजार बार आहुति दें। पुरुष सूक्त का पाठ और रुद्राभिषेक करें। पीत, रक्त और श्वेत पुष्पों से पूजा कर मन्त्र का जप करें।

प्रातःकाल नदी के किनारे स्वच्छ जल में श्रेष्ठ मेघ की उपर्युक्त प्रकार से पूजा करने पर निश्चय ही पृथ्वी के नौ खण्ड एकार्णव हों।

अम्बुद, गोलक, गिरिनार, उपक, श्रीपर्वत, किष्किन्ध और कोटितार ये सातों मेघ पर्वत पर रहते हैं। इनकी पुष्प, धूप, दीप और नैवेद्य आदि से सम्यक् पूजा करने पर यदि आषाढ़ में रोहिणी योग में वृष्टि हो तो; पुनः आषाढ़ी योग में भी वृष्टि हो।

आकटि नदी जल में प्रविष्ट कर उपरिलिखित मन्त्र का एक हजार बार जप कर, करवीर पुष्प, श्रीफल और गुग्गुल से पूजा कर, प्रचुर मधु और घृत से एक सौ आठ बार हवन करे तो निश्चय ही वर्षा हो। जैसा श्रीमहादेवजी ने कहा है।



## ॥ एकादश अध्याय ॥

## (१--२४)

**काक लक्षण**

वृक्ष की पूर्व शाखा पर यदि कौआ घोसला बनावे तो; सुभिक्ष, कल्याण, आरोग्य, सुवृष्टि और उत्तम सस्य सम्पदा हो।

यदि अग्निकोण की शाखा पर घोसला बनावे तो; वृष्टि नहीं हो और दुर्भिक्ष हो।

दक्षिण शाखा पर घोसला बनावे तो; संसार में महान् विग्रह, कलह और हाहाकार हो।

यदि नैर्ऋत्य कोण की शाखा पर घोसला बनावे तो; लगातार दो मासों तक वृष्टि हो और हिमपात हो।

यदि पश्चिम शाखा पर घोसला बनावे तो अनावृष्टि हो।

यदि वायव्य कोण की शाखा पर काक घोसला बनावे तो; वृष्टि नहीं हो।

यदि उत्तर दिशा की शाखा पर कौआ घोसला बनावे, तो धान चावल आदि शस्ते हों और सुभिक्ष हो।

यदि ईशानकोण में घोसला बनावे तो अल्प वृष्टि हो और कृषि सूख जाय।

यदि मध्यशाखा पर घोसला बनावे या सर्वोच्च शाखा पर घोसला बनावे तो; अनावृष्टि हो।

जहाँ दीवार (वाल्मीक) का घर हो उससे सटकर यदि घोसला वनावे तो; अनावृष्टि, चौरभय तथा मृत्युभय हो।

सूखे हुए वृक्ष पर यदि कौआ घोसला वनावे तो; चौरभय हो, राजाओं में विग्रह हो, और महाराजा का भय हो।

काक से ही सम्बन्धित अन्य विषय जिससे शुभाशुभ का ज्ञान होता है; कहता हूं।

एक से उत्तम, दो से मध्यम, तीन से आरोग्य और कल्याण तथा चार से व्याधि।

वृष्टि के समय यदि काक मैथुन हो तो; खण्डवृष्टि हो। ग्रीष्म में यदि काक मैथुन हो तो; अग्निभय। स्त्रीपुरुष यदि काकमैथुन देखे तो सात दिनों के भीतर ही दुःखद घटना हो। कौओं को वनावट के अनुसार चार वर्णों में विभक्त किया गया है। ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र। इनके लक्षण हैं—

जिस कौवे की आँख पोलो हो वह ब्राह्मण वर्ण है, कण्ठ काला हो और पृथ्वी पर चक्कर काटते हुए चले तो क्षत्रिय। शान्ति वृत्त वाला काक वैश्य तथा क्रूर शब्द करने वाला और लौह वर्ण का काक शूद्र हो। कृष्णग्रीव काक मध्यम, ब्राह्मण वर्ण का कौआ शीघ्रफलदायक, क्षत्रिय वर्ण वाला तीन दिनों में, वैश्यवर्ण का सात दिनों में और शूद्रवर्ण कौआ दर्शन के तत्काल वाद फल दे। परम्परा से ६ दिन पश्चात् फल हो ऐसा विदित है।

# प्रक्षिप्त पाठ

## केतु के उदय का फल

(१—६)

अश्विनी नक्षत्र में केतु का उदय हो तो; रावण जैसे प्रकृति वाल राजा का हनन हो। भरणी नक्षत्र में किरात के अधिपति का हनन हो, कृतिका नक्षत्र में कलिंग के राजा का, रोहिणी में सुरसेन के राजा का, मृगशिरा नक्षत्र में उसि के अधिपति का आर्द्रा में जालजाधिपति का, पुनर्वसु में भष्मकेश का, पुष्य में मृगधेश का, आश्लेषा में पाङ्काशकाधिप का, मघा में मगध के राजा का, पूर्वाफाल्गुनी में पाण्डु के नायक का, उत्तराफाल्गुनी में उज्जयिनी के राजा का, हस्त में ईदण्डकाधिपति का, चित्रा में कुरुक्षेत्राधिपति का, स्वाती में काश्मीर और कम्वोज के अधिपति का, विशाखा में इक्षाकुरल देश के अधिपति का, अनुराधा में पोरण्ढ के अधिपति का, ज्येष्ठा में सार्वभौम के अधिपति का, मूल में अघभद्रक के अधिपति का, पुर्वाषाढ़ में काशीराज का, उत्तराषाढ़ में वैधेश का, श्रवणा में कैकेय का, धनिष्ठा में (?) शतभिषा में सिंहलेश्वर का, पूर्वभाद्र में वङ्ग के अधिपति का, उत्तरभाद्र में नैमिशेष का एवं रेवतीनक्षत्र में केतु का उदय होने पर भी किराताधिपति का वध हो।

# परिशिष्ट—१

## सम्वत्सरप्रकरणे—(पृ० १६)

वृहस्पतेर्मध्यमराशिभोगात् संवत्सरं सांहितिका वदन्तीति भास्क-रोक्त्या, मध्यगत्या भभोगेन गुरोर्गौरववत्सरा इति वसिष्ठोक्त्या च वृहस्पतेः मध्यमगत्या एकराशिभोगकालः वार्हस्पत्य वर्षं भवति । अत एव—

[1]द्वादशघ्ना गुरोर्याता भगणा वर्तमानकैः ।
राशिभिः सहिताः शुद्धाः षष्ठ्या स्युर्विजयादयः ।। इति ।

अभीष्टाहर्गणादनुपातेन गुरोः यावन्तो भगणाः तान् द्वादशगुणं कृत्वा, तस्मिन् वर्त्तमानराशिसंख्यां संयोज्य षष्ठ्या विभज्य लब्धिश्चक्र-संख्या, शेषतुल्याः विजयादिकाः संवत्सराः स्युः ।

अद्यत्वे गतशकवर्षेभ्यो गौरवसम्वत्सरानयने प्रभवादयो वत्सराः (क्रमसंख्या ३५ तः) गण्यन्ते, यतः शकादौ प्रभवनामकः सम्वत्सर आसीत् ।

$$\frac{\text{गुरोर्भगणसंख्याः} \times १२ + \text{वर्त्तमानभगणावयवराशयः}}{६०}$$

=विजयादयः सम्वत्सराः स्युः, यतः सृष्ट्यादौ विजयनामकः सम्वत्मर आसीत् ।

---

१. सूर्यसिद्धा० मध्यमा० श्लो० सं० ५५ ।

यथा—कल्पसावनदिनैः गुरोः कल्पभगणाः, तदा एकेन कुदिनेन किमिति ?

$$\left(\frac{\text{कल्पभगणाः} \times १ \text{ (दिनम्)}}{\text{कल्पसावनदिनानि}}\right) = \text{फलमेकस्मिन् दिने गुरोर्गतिः ।}$$

यद्यनया गत्या एकं दिनं भवति तदा मध्यमगुरुराशिकलाभिः किमित्यनुपातेन ३६१।।२४।४५ सावनदिनाद्याः भवन्ति । अस्मात् सम्वत्सरमानात् सावनवर्षं १।२।४।४५ सावनदिनादिभिर्लघु भवति । सौरवर्षञ्च ४।१३ सावनदिनादिभिर्महद्भवति ।

सूर्यसिद्धान्तादौ विजयादिक्रमात् सम्वत्सरविधानं कृतम्, अत्र च प्रभवादिक्रमात् । एष क्रमस्तु शकारम्भात् पश्चात् आरब्धः । एतावता अस्य ग्रन्थस्य रचनाकालोऽपि शकादितः पश्चादेव ।

सूर्यसिद्धान्ते[1]—

मासाब्ददिनसंख्याप्तं द्वित्रिघ्नं रूपसंयुतम् ।
सप्तोद्धृतावशेषौ तु विज्ञेयौ मासवर्षपौ ।।

अहर्गण एकत्र मासदिनसंख्यया अर्थात् त्रिंशता, अपरत्र वर्षदिनसंख्यया अर्थात् ३६० विभज्य, क्रमेणैकत्र द्विगुणं, अपरत्र त्रिगुणं कृत्वा उभयत्र रूपं संयोज्य, सप्तभिर्विभज्य क्रमशः मासपतिर्वर्षपतिश्च विज्ञेयः ।

(१) (२)

$$\left(\frac{\text{अह०} \times २}{३०}\right) + १ \div ७ । \quad \left(\frac{\text{अह} \times ३}{३६०}\right) + १ \div ७$$

= मासेशः । वर्षेशः ।

यतो मासस्यारम्भदिनस्याधिपतिः मासेशः, वर्षारम्भदिनस्याधिपतिर्वर्षेशः ।

---

१. सू० सि० मध्यमा० श्लो० ५२ ।

यथा—

[1]सूतकादि परिच्छेदो दिनमासाब्दपास्तथा ।
मध्यमाग्रहभुक्तिश्च सावनेनैव गृह्यते ।।

उपरोक्त सावनमानेनैव मासवर्षपती विज्ञेयौ ।

यदि एकसावनमासान्तः पातिभिः सावनदिवसैरहर्गणो विभज्यते तदा फलं गतसावनमाससंख्या । त्रिंशत्सावनदिनात्मकं मासं सप्तभिर्विभज्य ( $\frac{३०}{७}$ शे० २) द्वयमवशिष्यते, वर्तमानमासेशस्तृतीय इति । अतः गतमासाः × २ तदा गत मासान्ते वारसंख्याज्ञानं भवति । तत्र एकेन सहिते मासारम्भे वारेशः, तत्र सप्ताधिके, सप्तभिर्भक्ते शेषतुल्यः सूर्याद्यो मासपतिः स्यात् । एवं प्रकारेणैव एकसावनवर्षान्तः पातिभिः सावनाहैः भक्तोऽहर्गणः फलं गतसावनवर्षाणि । षष्ठ्यधिकशतत्रयदिवसात्मकं सावनवर्षं सप्तभिर्विभज्य ( $\frac{३६०}{७}$ शे ३ ) शेषत्रयमवशिष्यतेऽतः वर्तमानवर्षेशश्चतुर्थ इति । अतः गतवर्षाणि × ३ गतवर्षान्ते वारेशसंख्या ज्ञानम्, तत्र एकेन सहिते वर्तमानवर्षारम्भे वारेशः, स एव वर्षेशः । तत्र सप्ताधिक्ये सप्तभिर्विभाजिते सूर्याद्यो वर्षेशो भवति । यतोहि [2]सृष्ट्यादौ रविवासरोऽतः रव्यादित एव गणना क्रियते ।

अद्यत्वे उपर्युक्तमासेशस्य वर्षेशस्य वा उपयोगो न दृश्यते क्वचित् । इदानीं तु चैत्रशुक्लप्रतिपद्वारेशो वर्षेशः, मेषार्कवारेशो मन्त्री, कर्कार्कवारेशः सश्येशः, आर्द्राप्रवेशवारेशो मेघेशः, तुलार्कवारेशो रसाधिपः, मकरार्कवारेशश्च नीरसाधिप इति व्यवह्रियते ।

---

१. सि० शि० मानाध्या० श्लो० १६ ।

२. लङ्कानगर्य्यामुदयाच्च भानोः तस्यैव वारे प्रथमं बभूव ।
मधोः सितादेः दिनमासवर्षयुगादिकानां युगपत् प्रवृत्तिः ।। सि० शि० मध्यमा० ।

# परिशिष्ट—२

## पर्जन्य-विचारः

ऋतुपरिवर्त्तनस्य ज्ञानं परिवर्तनकालात् पूर्वमेव कथं कर्त्तुं शक्यत इति धिया साम्प्रतिकाः ऋतुवैज्ञानिकाः प्रयतन्ते। तेषां पार्श्वे बहुविधान्याधुनिकबहुमूल्ययन्त्राणि वर्त्तन्ते । यैस्ते ऋतुपरिवर्त्तनस्य सूचनां ऋतु परिवर्तनकालात् कतिपयघटिकाभ्यो पूर्वं वा द्वित्रिदिवसेभ्यः पूर्वं लभन्ते। भारतीयप्राच्य ऋतुविज्ञानपद्धतावस्य ऋतुपरिवर्त्तनकालस्य ज्ञानं परिवर्त्तनकालात् न तु घटिकाभ्यो दिवसेभ्यो वा पूर्वं कर्त्तुं शक्यते, अपि तु मासेभ्यो वर्षेभ्यो वा प्रागेव कर्त्तुं शक्यते।

शास्त्रेऽस्मिन् वायुगतिपरीक्षणं, आकाशीयपिण्डानामध्ययनं, पशुपक्षि कीट-सरीसृप-जलचर-वृक्ष-गुल्मलता प्रभृतीनां चेष्टाः, सूर्याचन्द्रमसोः स्थितिं, वृष्टिगर्भलक्षणानि, ग्रहनक्षत्रप्रभृतीनामुदयास्तगतिसंक्रान्तियोगादीन्यवगत्य आगामिसमयस्य ऋतुपरिवर्तनज्ञानं विधीयते।

प्राच्यज्योतिर्विद्भिः भाविवृष्ट्यादीनां ज्ञानार्थं यानि परीक्षणानि कृतानि, तेषां फलवर्णनं कर्त्तुं प्रायः अतिवृष्टयनावृष्ट्यनृतुवृष्ट्यनभ्रवृष्ट्युपलवृष्ट्यनभ्रोपलवृष्टि-सच्छिद्रातिवृष्टि-प्रभृतीनां शब्दानां प्रयोगः कृतः। परञ्च कुत्रचिदुक्तफलमप्रत्यक्षरुपेण परम्परया प्रतिपादयन् दुर्भिक्ष-सुभिक्ष-शत्रुभयरोगभय-राष्ट्रभय-राजयुद्ध-राजभय—नृपवध-नृपमृत्यु-दैवकोपप्रभृति शब्दानां प्रयोगः कृतः। वहुषु प्राचीनग्रन्थेषु रहस्यमिदं स्पष्टतया नोद्घाटितम् । परञ्च वराहमिहिरोत्रिगर्गादीनां ऋतुप्रकृतिविकृतिविषयक विचारान् सङ्कलय्य स्वकीये ग्रन्थे उपातिष्ठत् तेभ्य एवास्य रहस्योद्घाटनं भवति—

यथा—

> [1]यानत्रेरुत्पातान् गर्गः प्रोवाच तानहं वक्ष्ये ।
> तेषां संक्षेपोऽयं प्रकृतेरन्यत्वमुत्पातः ॥

ऋतूत्पाताः द्विविधाः भवन्ति ।

ऋतोः प्रकृति-विकृतिजनिताः, ऋतोः स्वभावजनिताश्च । प्रकृति-विकृतिकारकाः क्लेशं प्रददति । स्वभावजनिताश्च क्लेशं नैवोत्पादयति ।

यथा—

> दुर्भिक्षमनावृष्टावतिवृष्टौ क्षुद्भयं परभयं च ।
> रोगो ह्यनृतुभवायां नृपतिवधोऽनभ्रजातायाम् ॥
>
> शीतोष्णविपर्यासो नो सम्यगृतुषु सम्प्रवृत्तेषु ।
> षण्मासाद्राष्ट्रभयं रोगभयं दैवजनितं च ॥
>
> अन्यतौ सप्ताहं प्रवन्धवर्षे प्रधाननृपमरणम् ।
> रक्ते शस्त्रोद्योगो मांसास्थिवसादिभिर्मरकः ॥
>
> उपला विना जलधरैर्विकृता वा प्राणिनो यदा वृष्टाः ।
> छिद्रं वाप्यति वृष्टौ सस्यानामीतिसञ्जननम् ॥

सूर्यस्य तापप्रभावाज्जलं वाष्परुपमधिगत्यानिलसहोच्चैराकाशमुपयाति । तत्र शीतस्य सम्पर्के जलवाष्पं पुनर्जलकणरुपमधिगत्य जलबिन्दुरुपेण भूमावापतति । तदेव वृष्टिः । वायोः गतिशीलतायाः कारणं वायुमण्डले तापक्रमस्य वैषम्यं भवति । वायुमण्डलीयतापस्य कारणमर्कः, आकाशेऽर्कस्य गतेः क्रमः सुनिश्चितः ; रवेः भूमण्डलेन सह सम्बन्धोऽपि सुनिश्चितक्रममनुभजति । एतावता सिद्धचति यदनिलगतेः परीक्षणादध्ययनाच्चाभ्रस्य वृष्ट्यादेश्च ज्ञानं भवितुमर्हति । अत एव भारतीयैः ज्योतिर्विद्भिरागामिवर्षस्य वृष्ट्यादीनां ऋतुपरिवर्तनानाञ्च ज्ञानं वायुगतिमाश्रित्य परीक्षणञ्च विधाय क्रियते स्म ।

---

१. बृहत्संहि० उत्पाताध्या० श्लो० १ ।

२. बृहत्संहि० उत्पाताध्या० श्लो० सं० ३८, ३९, ४०, ४२ ।

यतः भू-सूर्य-वायु प्रभृतीनां सम्बन्धक्रमः सुनिश्चतो वरीवर्त्यत एव सर्वैरप्याचार्यैः पर्वविशेषे कालविशेषे वा कृतं वायुवापरीक्षणं, तदनुसारं फलञ्च प्रायः साम्यमेव भजते ।

यथा—

[1]आषाढीपूर्णिमायां तु पूर्ववातो यदा भवेत् ।
निष्पत्तिः सर्वधान्यानामारोग्यञ्च भविष्यति ।।

आषाढीमग्निवातं चेदस्थिशेषा मही तदा ।
आषाढीपूर्णिमायां तु दक्षिणे यदि मारुतः ।।

सकूपेषु तडागेषु तथा निर्झरनेषु च ।
तदा न दृश्यते तोयं देवि देवो न वर्षति ।
आषाढीपूर्णिमायान्तु नैर्ऋत्यां यदि मारुतः ।।

विक्रयित्वा तदा सर्वं कर्त्तव्यं धान्यसंग्रहम् ।
मासे तु पञ्चमे देवि लाभस्तु द्विगुणो भवेत् ।।

आषाढीपूर्णिमायान्तु पश्चिमो यदि मारुतः ।
निष्पत्तिः सर्वधान्यानां लोके वर्षति माधवः ।।

आषाढीपूर्णिमायान्तु वायव्यां यदि मारुतः ।
धर्मशीलास्तदालोकाः धनं धान्यं गृहे गृहे ।।

आषाढीपूर्णिमायां तु ईशाने यदि मारुतः ।
गीतवाद्यरता लोकाः सुभिक्षं प्रवलं भवेत् ।।

आषाढीपूर्णिमायां तु चतुर्दिक्षु च मारुतः ।
धान्यानि च महार्घानि वह्निदाहो प्रकीर्तितः ।।

आषाढीत्वधिका तस्य समर्घं तु तदा मतः ।
सम्वत्सरं वर्त्तमानं शून्यपातं सुनिष्फलम् ।।

---

१. मेघमाला अध्या० ८, श्लो० २६१-२७२, पृ० १०७-१०८ ।

निर्वाता गगना देवि यदाषाढस्य पूर्णिमा ।
तदा तु सर्वमेदिन्यां जलं नास्तीति कथ्यते ॥

पूर्णिमाहर्निशं देवि इह चिह्नं प्रदृश्यते ।
अस्तं गच्छति तीक्ष्णांशुः शस्योत्पत्तिरुत्तमा ॥

[१]वनमालायाम्—

शुचिवलक्षदलान्ततमी मुखे यदि वहत्यनिलो हरिदिग्भवः ।
जलमलं सृजति क्षितिमण्डले वहुमुदं वहुधा वसुधाभृतः ॥

अनलकोणभवो यदि मारुतो वहति मन्दजवो रजनीमुखे ।
वमति भस्मकृशानुशिखाकुला वदनतः परितोऽपि वसुन्धरा ॥

दिनकरे विकरे परिघदृयन् दिविघनं यदि दक्षिणमारुतः ।
प्लवति मन्दपयः कणिकामतो भुवि भयं जनयन् तनुतेऽम्बुदः ॥

असुरकोणभवः क्षणदामुखे वहति चेदनिलोविजलोम्बुदः ।
अतिकराल कपाल कुलावृता वसुमती रुदतीव विलक्ष्यते ॥

वरुणवायुरिला रजसां कणानिकरमुग्रजवोद्दुतमुत्क्षिपन् ।
वहतिचेदभितो धरणीभृतो भुजवलं सकलं व्रजति क्षयम् ॥

अनिलकोणभवः पवनो यदा वहति सायमिला विमला भवेत् ।
अतितरां नवनीरदधारया फलमया (?) हि तया भुविपादपाः ॥

सति निशावदने गगने रवौ चलित उत्तरतः शुचि पर्वणि ।
वहति मन्दगतिः पवनो धराखधरासितवारिधराकुला ॥

दिनपतावपरक्षितिजं गते, वहतिशङ्करकोणभवोऽनिलः ।
वसुमती मुदिता नवशस्य गोकुलपदैर्जलदैरभिलक्ष्यते ॥

घाघ एवं भड्डरी इति ग्रन्थे—

असाढमास पूनो के गौना ।
धुजा बाँध के देखौ पौना ॥

---

१. वनमाला सरस्वती भवन पुस्तका० मातृकासं० ३५३६५ पृ० १-२ ।

२. घाघ और भड्डरी सं० देवनाराण द्विवेदी, पृ० १५ ।

जो पै पवन पूरब से आवै।
उपजै अन्न मेघ झरि लावै।।

अगिन कोण जो वहै समीरा।
पड़े काल दुःख सहै शरीरा।।

दखिन वहै जल थल अलमीरा।
ताहि समै जूझै वड़ वीरा।।

तीरथ कोण बूंद नहिं परै।
राजा परजा भूख न मरे।।

पश्चिम वहे नीक करि जानौ।
परै तुषार तेज डर मानौ।।

वायव वह जल थल अति भारी।
मूस उगाह दण्ड वस नारी।।

उत्तर उपजै बहु धन धान।
खेत वात सुख करै किसान।।

कोन इसान दुन्दुभी वाजै।
दही भात भोजन सव गाजै।।

**पुनश्च**

[1]आसाढी पूनो को साँझ।
वायु देखिये नभ के माँझ।।

नैर्ऋत भई बूँद ना परै।
राजा परजा भूख ना मरै।।

अगिन कोन जो वहे समीरा।
परे काल दुःख सहै शरीरा।।

उत्तर से जल फूहा परै।
मूस साँप दोनों अवतरै।।

---

१. घाघ-भड्डरी, सं० देवनारायण द्विवेदी, पृ०—१६।

पच्छिम समय नीक करि जान्यो ।
आगे वहे तुसार प्रभान्यो ।।

जो कहुँ वहे ईशाना कोना ।
नापो विश्वा दो-दो दोना ।।

जो कहुँ हवा अकासे जाय ।
परै न बूँद काल परि जाय ।।

दक्खिन पच्छिम आधा समै ।
भड्डर जोसी ऐसे भनै ।।

**काकनिलयस्य परीक्षणेनागामि-समयस्य वृष्टिज्ञानक्रमे—**

[1]वृक्षस्य पूर्वशाखायां वायसं कुरुते गृहम् ।
सुभिक्षं क्षेममारोग्यं सुवृष्टिं सस्य सम्पदा ।।

अग्निकोणस्य शाखायां वायसः कुरुते गृहम् ।
दुर्भिक्षं च विजानीयान्नैव वर्षति माधवः ।।

दक्षिणे यदि शाखायां वायसं कुरुते गृहम् ।
हाहाकारं महारौद्रं विग्रहं च समादिशेत् ।।

शाखामाश्रित्य नैर्ऋत्यां वायसं कुरुते गृहम् ।
द्वौ मासौ वर्षते मेघा तुषारं जायते तदा ।।

पश्चिमे यदि शाखायां वायसं कुरुते गृहम् ।
नैव वृष्टिं विजानीयात् कथितं वायसेन तु ।।

वायव्यां कोणगः काको यदा च कुरुते गृहम् ।
नैव वृष्टिं विजानीयात् वायसस्येति लक्षणम् ।।

उत्तरायां यदा काकः क्रियते गृहमुत्तमम् ।
पुराणं विक्रयेद्धान्यं सुभिक्षं सुखसंयुता ।।

यदि ईशानकोणेषु वायसः कुरुते गृहम् ।
स्वल्पोदकास्तदा मेघा कृषिं च परिशुष्यति ।।

---

१. मेघमाला । एकादशाध्यायः । पृ० १२९-३० ।

यदि वा मध्यशाखायां वायसं कुरुते गृहम् ।
ऊर्ध्वं च पल्लवे शाखां च कुरुते गृहम् ।

अनाष्विृटं विजानीयात् कथितं काकलक्षणम् ।
वल्मीकभूमिमाश्रित्य वायसः कुरुते गृहम् ।।

मृत्युचौरभयं विद्यान्नैव वर्षति माधवः ।
शुष्कवृक्षे गृहं कुर्यात् चौरस्य च भयं महत् ।।

राज्ञां विग्रहमाप्नोति महाराजभयं भवेत् ।

**गुरुसंहितायाम्—**

[1]श्रृणु चान्यद् वरारोहे काकस्य निलयं प्रिये ।
दिशश्च विदिशश्चैव याः शुभाश्चाशुभाऽथवा ।।

वृक्षस्य पूर्वशाखायां निलयं कुरुते खगः ।
सुभिक्षं क्षेममारोग्यं तस्मिन् वर्षे न संशयः ।।

वृक्षस्य वह्निशाखां निलयं कुरुते खगः ।
अल्पोदकास्ततो मेघा दुर्भिक्षं च प्रजायते ।।

वृक्षस्य दक्षिणे भागे वायसः कुरुते गृहम् ।
द्वौ मासौ वर्षते देवस्तुषारेण ततः परम् ।।

नैर्ऋत्यां दिशि शाखायां निलयं कुरुते खगः ।
प्रथमं नैव वृष्टिः स्यात् पश्चान्मेघः प्रवर्षति ।।

वृक्षस्य पश्चिमे भागे निलयं कुरुते खगः ।
अतिवृष्टिं विजानीयात् स्थले धान्यं भविष्यति ।।

**वृहत्संहितायाम्—**

[2]नीडे प्राक्शाखायां शरदि भवेत् प्रथमवृष्टिरपरस्याम् ।
याम्योत्तरयोर्मध्यात् प्रधानवृष्टिस्तरोरुपरि ।।

---

१. गुरुसंहिता । स० भ० पु० मातृकासं० ३४७२५ पृ० ५७-५६ ।

२. वृहत्संहिता । अध्याय ६४ । श्लो सं० ३-४ ।

शिखिदिशिमण्डलवृष्टिनैर्ऋत्यां शारदस्य निष्पत्तिः ।
परिशेषयोः सुभिक्षं मूषकसम्भच्च वायव्ये ॥

[१]मेघमालायां विद्युद्दर्शनमाधारीकृत्य सद्यो वृष्टिलक्षणवर्णनमकारि यथा—

पूर्वविद्युत्करा मेघा आग्नेयां जलशोषणम् ।
दक्षिणे रौरवं घोरं नैर्ऋत्यां भयमादिशेत् ॥

सुभिक्षं पश्चिमे नैव वायव्यां सुखसम्पदा ।
उत्तरे वर्षते मेघो इशाने विजयी भवेत् ॥

[२]घाघोक्तिः—

पूरव धनुही पच्छिम भान ।
घाघ कहै वरखा नियरान् ॥

उत्तर चमकै वीजुरो ।
पूरव वहनो वाउ ॥

घाघ कहे सुनु घाघिनी ।
भीतर वरघा लाउ ॥

वायू में जव वाय समाय ।
घाघ कहे जल कहाँ समाय ॥

पूरवा में पछुआ वहै ।
हँसि के नारि पुरुष से कहै ॥

ऊ वरसै ई करै भतार ।
घाघ कहै यह सगुन विचार ॥

खन पूरवैया खन पछियाव ।
खन-खन वहै वबूरा बाव ॥

---

१. मेघमाला । अध्यायः ६ । श्लोक सं० १५-१६ । पृ० १२२ ।

२. गुरुमुखाच्छ्रुतम् ।

जो वादर वादर मा जाय।
घाघ कहै जल कहाँ समाय ।।

चमकै पच्छिम उत्तर ओर।
तव जान्यो पानी है जोर ।।

[1]मेघमालायाम्—

स्यात्कार्तिके पुष्पवती च मार्गे।
स्नान मतो पौष-तुषारवातम् ।।

माघे तु नित्यं घनमण्डितां च।
स्यात्फाल्गुने चाम्बुफलान्वितं शुभम् ।।

चैत्रे चित्रयोरिष्टं वैशाखे पञ्चरुपिणम्।
ज्येष्ठे मासे तदा नूनं वहुधर्मान्वितं शुभम् ।।

आकाशे पञ्चवर्णानि श्वेतादिपञ्चरुपिणम्।
मासाष्टकनिमित्तेन चतुष्टयमभीष्टदम् ।।

द्वादश्यां कार्त्तिके मासे शुक्लायां रजनी यदा।
सकला निर्मलानां च पुष्पवन्धं भवेत्तदा ।।

अथवा भरणीऋक्षं यदि स्यात् पूर्णिमा दिने।
कुत्रचित्तु भवेद्वृष्टिः कुत्रचित् स्यादवर्षणम् ।।

कार्तिकी पौर्णमास्यां चेत् पूर्णा कृत्तिकया युता।
सर्वसस्यसमुत्पन्नं निर्वैरा धरणी भवेत् ।।

प्रजापत्यं भवेदृक्षं सम्पूर्णे पूर्णिमादिने।
तदा स्यात् समता ज्ञेया दुर्भिक्षमसमञ्जसम् ।।

कार्तिके मार्गशीर्षे वा संक्रान्तौ यदि वर्षति।
मध्यमं जायते शस्यं सुभिक्षं पौषवर्षते ।।

दीपोत्सवदिने वारौ भौमार्की न शुभप्रदौ।
संक्रान्त्येऽर्घवृद्धिः स्यात् शुभमर्केण भौमगे ।।

---

१. मेघमाला। अध्याय ८। श्लोक ३-८, १६-२१।

गर्जिते कार्तिके मासे चतुर्मासेषु वर्षते ।
सुभिक्षं जायते तत्र सस्य, सम्पत्तिरुत्तमा ।।

सर्ववर्णास्तथा मेघाः जायन्ते च पृथक् पृथक् ।
कार्तिके चैव मासेषु इदृशं गर्भलक्षणम् ।।

कार्त्तिकादिषु मासेषु ग्रहणं सूर्यचन्द्रयोः ।।

तारकापत्तनं चैव उल्कापातो यदा भवेत् ।
संग्रहेत्सर्वधान्यानि प्रयत्नेन तु मानवः ।।

**मयूरचित्रके—**

[1]कार्तिके मार्गशीर्षे वा संक्रान्तौ वारिवर्षणम् ।
तदा समर्घता पौषे सस्यवृद्धिस्तु मध्यमा ।।

यदा कार्तिकमासे तु वारिदस्य च गर्जनम् ।
भवत्यन्नं समर्घत्वं सस्यसम्पतिरुत्तमा ।।

ऊर्ज्जस्य द्वादशी शुक्ला रजनी निर्मला यदा ।
पूर्णिमा कृत्तिका युक्ता तदा लोकाः सुखान्विता ।।

अथवा भरणी सर्वा कार्त्तिक्यां भवति ध्रुवम् ।
दुर्भिक्षं जायते घोरमक्षिरोगा भवन्ति हि ।।

तस्यामेवाश्विनीयोगः सस्यसम्पच्च मध्यमा ।
यदाऽयं रोहिणीयोगो जन्तवः क्लेशभागिनः ।।

**गुरुसंहितायाम्—**

[2]गार्भिके कार्तिके मासि चतुर्मासेषु वर्षति ।
सुभिक्षं जायते तत्र सस्यसम्पत्तिरुत्तमा ।।

अभ्राणि श्वेतवर्णानि पीतानि च भवन्ति हि ।
कृष्णवर्णास्तथा मेघा ताम्रवर्णाश्च सुन्दरि ।।

---

१. स० भ० पु० मातृका सं० ३४३३२ । पृ० १३ ।

२. स० भ० पु० मातृका सं० ३४७२५ । पृ० १४ ।

कामवर्णाः सन्ति केचिद् वर्णैः सिन्दूरसन्निभाः ।
दृश्यन्ते ईदृशा मेघा जायन्ते च पृथक्-पृथक् ।।

कार्तिकाख्ये च मासे स्यादीदृशं गर्भलक्षणम् ।
एवं देवि समाख्यातं मेघानामुपदर्शनम् ।।

[१]डाकवचनामृते—

कातिक सुदी एकादशो बादल विजुली होय ।
तो आसाढ़ मे डाकिनी वर्षा चोखी होय ।।

कातिक सुदी पुनौ दिवस जँ कृत्तिका रिख होय ।
चारमास तों वर्षा होसी, भलीभाँति यों भाखै जोसी ।।

रोहिणी जों वरसै नहीं, वरस जेठ ओ मूर ।
एक बूँद स्वाती पड़ै, उपजै तीनू तूर ।।

सावन पछिवा भादव पूरवा, आसिन वहे इसान ।।

कातिक कन्ता सींक नै डोलैय, गाजै सबै किसान ।।

उत्तरा उत्तर दै गयो, हस्त गयो मुख मोरि ।।
भली विचारी चित्तरा, परजा लेइ वहोरि ।।

घाघभड्डरीति ग्रन्थे—

जब वर्षा चित्रा में होय, सगरी खेती जावै खोय ।
चित्रा बरसे तीन जांय, मोती, मास, उखार ।।

जब बरसै पुनर्वसु स्वाती, चरखा चलै न बोलै ताँती ।
हथिया बरसै चित्रा मड़राय, घर बैठे किसान सुख पाय ।।

एक पानी जो बरसै स्वाती, पहिर किसानिन सोनक पाती ।
भैंस जो जनमै पड़वा, वहू जो जनमै घी ।।

सबै कुलच्छन जानिये कार्तिक बरसे भी ।
ऊख कनाई काहे से, स्वातीक पानी पाये से ।।

---

१. परम्परया प्राप्त ।
एतावता अयं सियति यत् सर्वेषां फलवनस्याधार एक एव ।

## वृष्टिपरिमाणानि

[1]हस्तविशालं    कुण्डकमधिकृत्याम्बुप्रमाणनिर्देशः ।
पञ्चाशत्पलमाढकमनेन मिनुयाज्जलं पतितम् ॥

हस्तविस्तीर्णं कुण्डकं कृत्वा गृहाद् वहिः तत्र स्थापनीयं यत्र तस्मिन् कुण्डे वृष्टेः जलं निर्वाधरूपेण पतेत् । तदनन्तरं पतितं जलं मापयेत् । तद्यदि पलशतद्वयं भवति तदा द्रोणसंख्यकवृष्टिः, पञ्चाशत्पलानि तर्हि आढकवृष्टिश्चेति ।

**पलमित्यनेन—**

[2]हस्तोन्मितैर्विस्तृतिदैर्घ्यपिण्डैर्यद्द्वादशास्त्रं घन हस्तसंज्ञम् ।
धान्यादिके यद् घनहस्तमानं शास्त्रोदिता मागधखारिका सा ॥

द्रोणस्तु खार्याः खलु षोडशांशः स्यादाढ़को द्रोणचतुर्थभागः ।
प्रस्थश्चतुर्थांश इहाढकस्य प्रस्थांघ्रिराद्यैः कुडवः प्रदिष्टः ॥

यस्य क्षेत्रस्य उच्छ्रितिः = एकहस्तपरिमिता

दैर्घ्यम् = एकहस्तपरिमितम्

विस्तृतिः = एकहस्तपरिमिता

तदेकघनहस्तक्षेत्रम् । अस्मिन् क्षेत्रे द्वादशकोणाः भवन्ति । एतावतः परिमितक्षेत्रस्य षोडशांशः द्रोणः, द्राणस्य चतुर्थांशः आढकः । पलशतद्वयं चेद् द्रोणस्तदाऽऽढकस्य मानं पञ्चाशत्पलानि ।

$$\frac{\text{एकघनहस्तक्षेत्रम्}}{१६} = \text{द्रोणः} = \text{२०० पलानि}$$

$$\text{२०० पलानि} = \frac{\text{एकघनहस्तक्षेत्रम्}}{१६}$$

---

१. वृहसंहिता । प्रवर्षणाध्यायः । श्लो० सं०२ सं० डा० अवधविहारी त्रिपाठी ।
२. लीलावती । परिभाषा । श्लो सं० ७-८ सं० प० दयानाथ झा मिथिला विद्यापीठ) ।

$$१ \text{ पलं} = \frac{\text{एकघनहस्तक्षेत्रम्}}{१६ \times २००}$$

**एतावता—**

$$१ \text{ पलम्} = \frac{\text{एकघनहस्तक्षेत्रम्}}{३२००}$$

५० पलानि = आढकः

२०० पलानि = ४ आढकाः = द्रोणः ।

**कृषिपराशरे तु—**

[१]शतयोजनविस्तीर्णं त्रिंशद्योजनमुच्छ्रितम् ।
आढकस्य भवेन्मानं मुनिभिः परिकीर्तितम् ॥

**स्मृतितत्त्वे तु—**

"[२]त्रिंशद्योजन विस्तीर्णं शतयोजनमायतम्"

**सम्बत्सरफले—**

[३]चतुर्योजनविस्तीर्णमुत्तानशतयोजनमिति ।

परञ्च वृष्टिमापनक्रमे तु वृहत्संहितायाः एव वचनं युक्तियुक्तं प्रतिभाति ।

## रोहिणीयोगः

आषाढमासस्य कृष्णपक्षे रोहिणीमिन्दुना संयुक्तमवलोक्य ज्योतिर्विद्भिः ग्रन्थागमाज्जनस्य शुभाशुभं कथ्यते ।

यथा—पञ्चसिद्धान्तिकायाम्—

---

१. कृषिपराशरः । पृ० ६ । श्लोक २६ ।
२. स्मृतितत्व पृ० ११
३. सम्वत्सरफलम् । स० भ० पु० मातृका सं० ३४३६८ पृ० १० ।

[1]बुद्ध्वा शशिविक्षेपं कृत्वा तारा शशाङ्कविवरं च ।
संसाध्य च वक्तव्यः पश्चात्तारासमायोगः ।

चन्द्रस्य विम्बपरिमाणेन सितादिकेन वर्णेन कान्त्या च पूर्वाद्या-स्वष्टासु दिक्षु संस्थितया तत्कालजातैरुल्कापातादिभिश्चानिलैः शुभाशुभ-फलं वक्तव्यम् ।

दिनत्रयं कृतोपवासः जनः नगरस्योत्तरस्यां दिशि हवनादिकं कृत्वा, ग्रहनक्षत्रादीन् समालिख्य पुष्पधूपदीपवलिभिश्चोपहारैः समर्चयेत् । ततः कुशैराच्छादिते स्थले चन्दनादिभिश्चर्चितं, तरुपल्लवैराच्छादितं, सुगन्ध-द्रव्यैः जलैः, औषधिभिः, रत्नैश्चालङ्कृतं कुम्भं संस्थाप्य वीजेनाभिमन्त्र्य सोमरुद्रावारुणसोममन्त्रैः होमं कृत्वा वा चरुर्वारुणसौममन्त्रैः होमं कृत्वा वा चरुर्वारुणसौम्यमन्त्रैः हवनं कृत्वा, स्थण्डिलं निमज्ज्य चतुर्हस्तसम्मितां सूक्ष्मतन्तुकृतां कृष्णवर्णां वैजयन्तीं पताकां द्वादशहस्तोच्छ्रिते काष्ठे निवध्नीयात् ।

ततः रोहिणीयोगगते चन्द्रे वायुः कस्यां दिशि वहतीति ज्ञानार्थं दिक्साधनं कुर्यात् ।

जलवत्समीकृतायां भूमौ चतुर्विंशत्यङ्गुलप्रमाणेन सूत्रेण वृत्तं विलिख्य तन्मध्ये शङ्कुः स्थापनीयः । पूर्वकपालस्थितेऽर्के तस्य शङ्कोश्छाया तद्वृत्तपरिधौ यत्र निर्गमं करोति तत्र विन्दुः कर्त्तव्यः । सा पूर्वा दिग्भवति । एवं छायाप्रवेशनिर्गमनात्परा दिग्भवति । तयोर्विन्द्वोः मस्त-कावगाहिसूत्रं पूर्वापरसूत्रम् । यवाच्च याम्योत्तरे साध्ये । यथा—पूर्वापर-वृत्तस्य पूर्वविन्दुतः परविन्दुं पाटयता सूत्रेण वृत्तमेकं विलिख्य पूर्वापरसूत्रस्य पश्चिमविन्दुतोऽपि तद्वदेव वृत्तमालिखेत । द्वयोर्वृत्तयोः परस्परानु-प्रवेशान्मध्ये यवाकृतिरुत्पद्यते । तन्मध्यगतं सूत्रं याम्योत्तरसूत्रं भवेत् । तदनन्तरं स्वबुद्धया विदिशः साध्याः ।

एवं विधं दिक्साधनं कृत्वा तन्मध्ये पताकां निधापयेत्, तया रोहिणीयोगगते चन्द्रे वायुः कस्यां दिश्युदगतः कां च यातीति विचारः कर्त्तव्यः ।

---

१. पञ्चसिद्धान्तिका । अध्याय १४ । श्लोक सं० ३३ ।

एतावता रोहिणीयोगेन वृष्टि ज्ञानार्थं[1] एकेन प्रहरेणैकः, पक्षः ग्राह्यः, यस्मिन्नहोरात्रे रोहिण्या सह चन्द्रमा युज्यते तत्र सूर्योदयादारभ्य प्रथमं प्रहरं यावच्चेच्छोभनो वायुर्वाति तदा श्रावणमासस्य प्रथमे पक्षे सुवृष्टिः स्यात् । द्वितीय प्रहरे शोभनश्चेद्वातस्तर्हि श्रावणस्यद्वितीयपक्षे सुवृष्टिः । तृतीये प्रहरे शोभनो वायुश्चेद्भाद्रपन्मासस्य प्रथमे पक्षे सुवृष्टिः । चतुर्थप्रहरे यदि शोभनो वातो तदा भाद्रपन्मासस्य द्वितीये पक्षे सुवृष्टिः । रात्रौ प्रथमप्रहरे शोभने वायौ आश्विनस्य प्रथमे पक्षे सुवृष्टिः, द्वितीयेन प्रहरेण द्वितीये पक्षे सुवृष्टिः, तृतीयेन कार्तिकप्रथमपक्षे, चतुर्थेन प्रहरेण च द्वितीयपक्षे सुवृष्टिः । अशोभने वातेऽनावृष्टिः ।

[2]यथा वृहत्संहितायाम्—

तत्रार्द्धमासाः प्रहरैर्विकल्प्या वर्षा निमित्तं दिवसास्तदंशैः ।
सव्येन गच्छन् शुभदः सदैव यस्मिन् प्रतिष्ठा तलवान् स वायुः ॥

तत्रार्द्धमासाः इत्यस्य स्थाने केचन तेनात्रमासः इति पठन्ति । तथा चेत् प्रहरैर्मासाः कल्पनीयाः । प्रहरेण यदि पक्षस्तदा प्रहरार्धेन सार्ध-सप्तदिनानि, $\frac{\text{प्रहर}}{४}$ भागेन-$\frac{\text{पक्ष}}{४}$ दिनानि एवमेवाग्रेऽपि ।

स्वाती योगे—

[3]यद् रोहिणीयोगफलं तदेव
स्वातावषाढा सहिते च चन्द्रे ।
आषाढशुक्ले निखिलं विचिन्त्यं
योऽस्मिन् विशेषस्तमहं प्रवक्ष्ये ॥

स्वातौ निशांशे प्रथमेऽभिवृष्टे
सस्यानि सर्वाण्युपयान्ति वृद्धिम् ।
भागे द्वितीये तिलमुद्गमाषा
ग्रैष्मं तृतीयेऽस्ति न शारदानि ॥

---

१. वृहत्संहिता । अध्याय २४ । श्लोक १० ।
२. वृहत्संहिता । अध्याय २४ । श्लोक १० ।
३. वृहत्संहिता । अध्याय ५ । श्लोक १–३ ।

वृष्टेऽह्नि भागे प्रथमे सुवृष्टिस-
तद्वद् द्वितीये तु सकीटसर्पा ।
वृष्टिस्तु मध्यापरभागवृष्टे
निश्छिद्रवृष्टिद्युनिशं प्रवृष्टे ॥

परञ्च स्वातीयोगस्तु फाल्गुने चैत्रे वैशाखे च कृष्णपक्षे विजानीयात विशेषेण आषाढस्यासिते पक्षे ।

आषाढी योगस्तु—

[१]आषाढ्यां समतुलिताधिवासिताना-
मन्येद्युर्यदधिकतामूपैति बीजम् ।
तद्वृष्टिर्भवति न जायते यदूनं
मन्त्रोऽस्मिन् भवति तुलाभिमन्त्रणाय ॥

इति कियमधिकं विद्वत्सु !

१. बृहत्संहिता । अध्याय २६ । श्लोक १ ।